यवन आक्रमणकारियों को सब सम्भव सहायता देते थे ।[१] मुलतान के चौहान राजा अजयपाल का समर्पण महमूद ने एक ऐसे ही औलिया के द्वारा प्राप्त किया था ।[२] शाह मदार की कृपा से ही वह धर्मगजदेव के सेनापति को लालच देकर तोड़ सका था ।[३] इस प्रकार महमूद ने अपनी दूरदर्शी राजनीति के कारण युद्ध के पूर्व ही एक सुदृढ़ भूमिका निर्मित कर ली थी। उसकी विजय का सम्पूर्ण श्रेय उसकी इस दूरदर्शी राजनीति को ही है।

उपन्यास में उसका महत्व और अन्य चरित्रों पर उसका प्रभाव—

जैसा कि हम चरित्र से सम्बन्धित घटना चक्र में दिखला चुके हैं कि प्रस्तुत उपन्यास का सम्पूर्ण कथानक केवल महमूद के चरित्र पर ही आश्रित है। यदि केवल इस चरित्र को उपन्यास से निकाल दिया जावे तो कथानक का अस्तित्व ही समाप्त हो जावेगा। कल्पना कीजिए कि प्रस्तुत उपन्यास से महमूद के चरित्र को निकाल दिया जावे तो कथानक किस रूप में हमारे सामने आवेगा ? महमूद के चरित्र को निकाल देने पर भारत पर आक्रमण का अस्तित्व ही समाप्त हो जाता है। जब आक्रमण ही नहीं रहा तो उसके अवरोध का प्रश्न ही समाप्त हो जाता है। अतः हम निःसंकोच कह सकते हैं कि महमूद का चरित्र प्रस्तुत उपन्यास में सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। इतना ही नहीं अन्य महत्वपूर्ण चरित्रों का अस्तित्व भी केवल इसी चरित्र के कारण है।

इतिहास से साम्य और भिन्नता—

आचार्य जी ने महमूद का चित्रण ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर किया है। ऐतिहासिक महमूद के चरित्र में भी वे सभी विशेषताएँ प्राप्त होती हैं[४] जो हम पीछे महमूद की 'प्रकृति और शील स्वभाव' में दिखला चुके हैं। आचार्य जी का महमूद केवल दो बातों में ऐतिहासिक महमूद से किंचित भिन्न दीख पड़ता है। प्रथम ऐतिहासिक महमूद की सोमनाथ महालय पर अभियान के समय अवस्था लगभग ५५ वर्ष की थी[५] जबकि आचार्य जी का महमूद एकदम तरुण दीख पड़ता है। द्वितीय ऐतिहासिक महमूद केवल बुत शिकन स्वामी एवं कट्टर मुसलमान था किन्तु आचार्य चतुरसेन जी के महमूद में यह सब गुण होने के साथ साथ उसमें एक प्रेमी का व्याकुल हृदय भी दिखलाया गया है। और

१ सोमनाथ पृ ८० । २ सोमनाथ पृ १८ से १९ ।

३ सोमनाथ पृ १९४ से १९५ ।

४ देखिए भारतवर्ष का इतिहास डा० ईश्वरीप्रसाद पृ १७५-७६ ।

५ देखिए भारतवर्ष का इतिहास पृ १७४ ।

के पूर्ववर्ती कवि मसारी तथा ईरानी कवि दाकिनी का उसने शाहनामा लिखने की आशा दी थी जिसे फिरदौसी ने पूरा किया था।[१]

धार्मिक कट्टरता एवं स्वच्छाचारिता के कारण उसका स्वभाव क्रूर, कठोर एवं जिद्दी हो गया था। वह अपने धर्म के अतिरिक्त अन्य धर्मों को हीन दृष्टि से देखता था। अन्य धर्मावलम्बियों के लिए वह मृत्युदूत था। हिन्दुओं की पवित्र एवं पूज्य मूर्तियों को ध्वस्त करने में वह अपना गौरव समझता था। उसका विश्वास था कि "मैं खुदा का बंदा महमूद खुदा के हुक्म से कुफ्र तोड़ता हूँ।[२] सोमनाथ महालय को ध्वस्त करना अपने प्राण रक्षक गंधसर्वज्ञ की निर्मम हत्या करना निरीह प्राणियों का रक्तपात करके प्रसन्न होना कैदियों के काफिले पर अत्याचार करके गौरव का अनुभव करना आदि कार्य महमूद की क्रूर, खूनी निर्मम एवं दुर्दान्त रक्त पिपासु प्रकृति को प्रकट करते हैं।

जैसा कि पहले कहा जा चुका है उपन्यासकार ने महमूद के कठोर स्वभाव के साथ-साथ उसकी कोमल भावनाओं को भी उरेहा है। वह एक क्रूर एवं दुर्दान्त लुटेरा ही नहीं वरन् एक प्रेमी का हृदय रखने वाला मानव भी है। चौला का अभिनय करने वाली शोभना के सामने वह प्रेम का भिखारी बन कर आता है।[३] वह शोभना से कहता है 'नाजनीन प्यार की इस चोट से मैं अब तक बेखबर था। आज देखता हूँ जैसे मैंने अपनी सारी जिंदगी ही बर्बाद की। अब महमूद जिंदा नहीं रह सकता।'[४] उसके इन वाक्यों में उसके हृदय की तड़पन स्पष्ट है।

उसके क्रूर स्वभाव में कोमलता का समावेश उपन्यासकार ने रमाबाई की वार्ता के पश्चात् से करना प्रारम्भ किया है। वह रमाबाई से स्वयं कहता है— "बहुत लोग मुझसे अपने राज्य और दौलत के लिए लड़े। लेकिन इस्लाम के लिए आज तक मुझसे कोई नहीं लड़ा।"[५] और इस्लाम के लिए लड़ने वाली औरत का हुक्म मानकर ही उसने उसी क्षण देव पट्टन को छोड़कर सेना को कूच करने का हुक्म दे दिया था।[६] इसके पश्चात् शोभना के सान्निध्य में आने के पश्चात् तो उपन्यासकार उसके क्रूर स्वभाव में स्थान-स्थान पर कोमलता का स्पर्श देता ही गया है। यह कोमलता के गुण उसके क्रूर स्वभाव के परिपार्श्व से निकल कर उसी

---

१ सोमनाथ पृ ८७।
२ सोमनाथ पृ ३८५।
३ सोमनाथ पृ ४४७।
४ सोमनाथ पृ ४४८।
५ सोमनाथ पृ ३८६।
६ सोमनाथ पृ ३८७।

यवन आक्रमणकारियों को सब सम्भव सहायता देते थे ।[1] मुलतान के चौहान राजा अजयपाल का समर्थन महमूद ने एक ऐसे ही मौलिया के द्वारा प्राप्त किया था ।[2] शाह मदार की कृपा से ही वह धर्मगजदेव के सेनापति को लालच देकर तोड़ सका था ।[3] इस प्रकार महमूद ने अपनी दूरदर्शी राजनीति के कारण युद्ध के पूर्व ही एक सुदृढ़ भूमिका निर्मित कर ली थी। उसकी विजय का सम्पूर्ण श्रेय उसकी इस दूरदर्शी राजनीति को ही है ।

उपन्यास में उसका महत्त्व और अन्य चरित्रों पर उसका प्रभाव—

जैसा कि हम चरित्र से सम्बन्धित वस्तु पक्ष में लिख चुके हैं कि प्रस्तुत उपन्यास का सम्पूर्ण कथानक केवल महमूद के चरित्र पर ही आश्रित है । यदि केवल इस चरित्र को उपन्यास से निकाल दिया जावे तो कथानक का अस्तित्व ही समाप्त हो जावेगा । कल्पना कीजिए कि प्रस्तुत उपन्यास से महमूद के चरित्र को निकाल दिया जावे तो कथानक किस रूप में हमारे सामने आवेगा ? महमूद के चरित्र को निकाल देने पर भारत पर आक्रमण का अस्तित्व ही समाप्त हो जाता है । जब आक्रमण ही नहीं रहा तो उसके अवरोध का प्रश्न ही समाप्त हो जाता है । अतः हम निःसंकोच कह सकते हैं कि महमूद का चरित्र प्रस्तुत उपन्यास में सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है । इतना ही नहीं अन्य महत्त्वपूर्ण चरित्रों का अस्तित्व भी केवल इसी चरित्र के कारण है ।

इतिहास से साम्य और भिन्नता—

आचार्य जी ने महमूद का चित्रण ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर किया है । ऐतिहासिक महमूद के चरित्र में भी वे सभी विशेषताएँ प्राप्त होती हैं[4] जो हम पीछे महमूद की 'प्रकृति और शील स्वभाव' में लिख चुके हैं । आचार्य जी का महमूद केवल दो बातों में ऐतिहासिक महमूद से किंचित भिन्न दीख पड़ता है । प्रथम ऐतिहासिक महमूद की सोमनाथ महालय पर अभियान के समय अवस्था लगभग ५५ वर्ष की थी[5] जबकि आचार्य जी का महमूद एकदम तरुण दीख पड़ता है । द्वितीय ऐतिहासिक महमूद केवल बुत शिकन नामी एवं कट्टर मुसलमान था किंतु आचार्य चतुरसेन जी के महमूद में यह सब गुण होने के साथ साथ उसमें एक प्रेमी का व्याकुल हृदय भी दिखलाया गया है । और

१ सोमनाथ पृ ८० ।  २ सोमनाथ पृ ९८ से ९९ ।
३ सोमनाथ पृ १९४ से १९५ ।
४ देखिए भारतवर्ष का इतिहास डा० ईश्वरीप्रसाद पृ १०२-७६ ।
५. देखिए भारतवर्ष का इतिहास पृ १०४ ।

उसका यह पक्ष इतना प्रधान हो गया है कि वह उसके समस्त ऐतिहासिक गुणों के ऊपर हावी हो गया है। आचार्यजी का महमूद अपने औलिया से कहता है कि 'वही ( नाजनीन ) मेरा दीनो ईमान है'[1] इतना ही नहीं वह इस्लाम को भी उस नाजनीन के बाद की चीज मानता है।[2] उसके यह वाक्य ऐतिहासिक महमूद के मुख से निःसृत वाक्य नहीं ज्ञात होते। इसके अतिरिक्त आचार्य जी का महमूद अपने अन्य गुणदोषों में ऐतिहासिक महमूद के बिल्कुल निकट है।

श्री मुंशी के 'जयसोमनाथ' के महमूद से आचार्य जी के महमूद का चरित्र अधिक उभरा हुआ है। श्री मुंशी के महमूद का चित्रण एक दूर से देखे हुए लुटेरे के चित्रण के समान ज्ञात होता है जब कि आचार्य जी ने अपने महमूद की आत्मा में प्रवेश करके उसका चित्रण किया है। प्रथम से हम केवल भय और घृणा मात्र करते हैं जबकि दूसरे से हम भय और घृणा के साथ-साथ कोमलता के कारण प्यार भी करने लगते हैं।

निष्कर्ष—

अब देखना यह है कि क्या प्रस्तुत चरित्रका चरित्र-चित्रण कला की कसौटी पर पूर्ण खरा उतरता है? वास्तव में आचार्य चतुरसेन जी ने प्रस्तुत चरित्र को बड़े संयम से सँवारा है, इसके चरित्र का बुद्धि-क्रम बड़ी सुन्दरता से निभाया गया है। घटनाओं और परिस्थितियों में डाल-डाल कर उसके चरित्र को तपा तपा कर निखारा गया है। क्रूरता और कोमलता का समन्वय भी एक ही चरित्र में उपन्यासकार ने बड़ी कुशलता से भरा है। चरित्र को निखारने के लिए उपन्यासकार ने चित्रण की दोनों शैलियों—प्रत्यक्ष और परोक्ष का उपयोग किया है। चरित्र कथानक के अनुकूल ही ढलता गया है। क्रूरता और कोमलता दोनों ही गुण अपने-अपने स्थान पर उचित प्रतीत होते हैं। व्यक्तित्व की पूर्णता के कारण ही प्रस्तुत चरित्र पूर्ण सजीव ज्ञात होता है। उसके प्रेमी हृदय की व्याकुलता दिखलाने में उपन्यासकार ने मनोविज्ञान का आश्रय लिया है। इसी कारण ऐसे क्रूर, हिंसक विधर्मी एवं धर्मद्रोही के प्रति भी हमारी सहज सहानुभूति बनी रहती है। एक ओर उसकी क्रूरता देख कर यदि हमें उस पर क्रोध आता है तो दूसरी ओर उसकी 'नाजनीन' के प्रति विह्वलता देख कर दया भी आती है। चरित्र मुंशी के महमूद से प्रभावित होते हुए भी पूर्ण मौलिक और निज की विशेषताओं से युक्त है।

---

१ सोमनाथ पृ ७४। २ सोमनाथ पृ ७४।

## असाधारण रमणी वैशाली की नगरवधू—अम्बपाली

चरित्र से सम्बन्धित घटना-चक्र—

आचार्य चतुरसेन जी ने प्रस्तुत चरित्र का निर्माण कल्पना एवं रोमांस के सूक्ष्म तंतुओं द्वारा किया है। वह एक निरीह बालिका के रूप में उपन्यास में पदार्पण करती है किन्तु शीघ्र ही अपने अप्रतिम सौन्दर्य के कारण सम्पूर्ण वैशाली गणतन्त्र का ध्यान अपनी ओर आकर्षित कर लेती है। अपने इस अद्वितीय रूप के कारण ही उसे बलात् वैशाली गणतन्त्र के धिक्कृत कानून के कारण 'नगरवधू' बनना पड़ता है। नगरवधू बनने के लिए वह वैशाली गणतन्त्र से मुँहमाँगा मूल्य तो लेती ही है किन्तु तो भी इसके हृदय से वैशाली गणतन्त्र के प्रति प्रतिशोध की ज्वाला शांत नहीं होती। और शांत हो भी कैसे? नगरवधू बनने के पूर्व वह संथागार में स्पष्ट घोषणा करती हुई कहती है "वज्जी संघ का यह धिक्कृत-कानून वैशाली जनपद के यशस्वी गणतन्त्र का कलंक है। भन्ते मेरा अपराध केवल यही है कि विधाता ने मुझे यह अथाह रूप दिया है। इसी अपराध के लिए आज मैं अपने जीवन के गौरव को छोड़ना और अपमान के पंक में डूबो देने को विवश की जा रही हूँ। इसी से मुझे स्त्रीत्व के उन सब अधिकारों से वंचित किया जा रहा है जिस पर प्रत्येक कुलवधू का अधिकार है। अब मैं अपनी रुचि और पसन्द से किसी व्यक्ति को प्रेम नहीं कर सकती। उसे अपनी देह और अपना हृदय अर्पण नहीं कर सकती। अपना स्नेह से भरा हृदय और रूप से लथपथ यह अधम देह लेकर मैं वैशाली की हाट में ऊँचे-नीचे दाम में इसे बेचने बैठूँगी। आप जिस कानून के बल पर मुझे ऐसा करने को विवश कर रहे हैं वह एक बार नहीं—लाख बार धिक्कृत होने योग्य है जिसे आज ये स्त्रैण तरुण सामन्तपुत्र अपने खड्ग की तीखी धार और भालों की नोक के बल पर अक्षुण्ण और सुरक्षित रखना चाहते हैं"[1]

इस स्पष्ट घोषणा के फलस्वरूप भी उसे बलात् नगरवधू बनना पड़ा फिर उसके हृदय की प्रतिशोध की ज्वाला शान्त कैसे हो सकती थी। उसने वैशाली गणतन्त्र से प्रतिशोध के लिए ही अपने प्रेमी हर्षदेव को गणतन्त्र के विरुद्ध उत्तेजित किया[2] महाराज उदयन को भी इस धिक्कृत कानून के विपरीत में उकसाने की चेष्टा की सोमप्रभ को भी अपने पक्ष में मिलाने का पूर्ण प्रयत्न किया और इन सभी के द्वारा अपने कार्य को पूर्ण होता न देख मगधपति

---

१ वैशाली की नगरवधू, पृ २०। २ वैशाली की नगरवधू, पृ ४०-४१।

महाराज बिम्बसार से अपने सौन्दर्य का सौदा कर बैठी।[1] महाराज बिम्बसार इसी के कारण वैशाली पर आक्रमण करते हैं[2] किन्तु अपने सेनापति सोमप्रभ के कारण उन्हें अन्त में सन्धि करनी पड़ती है।[3] उपन्यास के अन्त में अम्बपाली के जन्म का रहस्य ज्ञात होता है। उसके पिता आर्य वर्षकार एवं माता आर्या मातंगी हैं। सोमप्रभ उसका भ्राता है। अन्त में वह अपने जीवन से निराश होकर बौद्ध धर्म ग्रहण कर भगवान् बुद्ध की शरण में चली जाती है।

चरित्र-निर्माण का प्रेरणा स्रोत—

प्रस्तुत चरित्र का निर्माण केवल कल्पना पर ही आधारित नहीं है वरन् इस चरित्र से उपन्यासकार कई बार स्वप्न में साक्षात्कार कर चुका था। इस चरित्र के निर्माण की प्रेरणा उपन्यासकार को सर्वप्रथम एलोरा और अजन्ता की गुफाओं व उनके चित्रों से प्राप्त हुई थी। इस विषय में उसका कथन उल्लेखनीय है'——"अम्बपाली की एक स्थिर मूर्ति का एक चित्र भी मेरे मस्तिष्क में अंकित होता गया। बहुत दिन पूर्व एलोरा और अजन्ता की गुफाएँ देखी थीं। अब उनके रंगीन-चित्रों का मैं घण्टों देखकर अम्बपाली की उनमें व्याप्ति करने लगा। धीरे-धीरे अम्बपाली की एक लोकोत्तर मूर्ति मेरे मानस पर अंकित हो गई। तथाकथित उस प्राचीन कानून ने मुझे अम्बपाली का हिमायती बना दिया। मैंने साहित्य और शृंगार के रस में उस मूर्ति का पुटक्रिया दे देकर उसे अपने साथ इस प्रकार घनीभूत कर लिया कि एक दिन जब मैं शीतल-स्निग्ध चाँदनी में सोया हुआ था तो मैंने आकाश में वह उज्ज्वल सजीव मूर्ति स्पष्ट देखी। उसके होंठ हिलते हुए, आँचल हवा में फरफराता हुआ, नेत्र आवाहन करते हुए स्पष्ट मैंने देखे। मेरे शरीर के सम्पूर्ण जीव रोम कल्पना के वशीभूत हो गए और मैंने कहा 'आओ अम्बपाली।' और अम्बपाली ने माना। मैंने इन्हीं आँखों से उसे स्वच्छ नील गगन में चन्द्रमा के उज्ज्वल आलोक में उसे नाचते देखा। मुझे ऐसा प्रतीत हुआ कि मैं भी आकाश में ही उसके निकट पहुँच गया हूँ। मैं उसके चरणों से निकलते हुए सौरभ और नृत्य में झंकृत पैंजनियों की ध्वनि प्रत्यक्ष अनुभव करता रहा। एकाएक मुझे प्रतीत हुआ कि वह मूर्ति गायब हो गई और मैं वेग से नीचे आ गिरा।

---

१ वैशाली की नगरवधू पृ २२६ से २२८ तक।
२ वैशाली की नगरवधू, पृ ७११ से ७१४ तक।
३ वैशाली की नगरवधू पृ ७१४ से ७४६ तक।

सम्भवतः मेरे मुँह से चीख या शब्द निकला था, और पत्नी ने उठकर मुझे सावधान किया था। मैंने तुरंत उठकर उस नृत्य का वर्णन किया जिसका संशोधित रूप इस उपन्यास में कलमबन्द है।[1] यही स्वप्न में देखा अम्बपाली का रूप और सौन्दर्य ही प्रस्तुत चरित्र के निर्माण का प्रेरणा स्रोत है।

शारीरिक रूप रंग और व्यक्तित्व—

अम्बपाली की जिस मूर्ति की आचार्य चतुरसेन जी ने स्थापना की है वह देवी न होकर देवी और मानवी न होकर मानवी है। उस मूर्ति को वे जितना शुद्ध संस्कृत और उच्च भावनायुक्त बना सकते थे बनाया है। वह ढोंगी भी नहीं है पत्थर भी नहीं है मिथ्याचार भी नहीं है। हाड़-मांस की रमी है। दया उदारता स्नेह के साथ आत्म-सम्मान गर्व और त्याग की चरम शक्ति अपने व्यक्तित्व में समेटे हुए है।[2] किन्तु इतना सब होते हुए भी वह 'नगरवधू' है साधारण कुल वधुओं के अधिकारों से वंचित। अम्बपाली के अप्रतिम शारीरिक सौन्दर्य का प्रथम परिचय उपन्यासकार ने इस प्रकार दिया है 'अम्बपाली ने शुभ्र कौशेय धारण किया था। उसके घुंघराले केश-कुन्तल ताजे फूलों से गूँथे हुए थे। ऊपरी वक्ष खुला हुआ था। देहयष्टि जैसे किसी दिव्य कारीगर ने हीरे के समूचे अखण्ड टुकड़े से यत्नपूर्वक खोदकर गढ़ी थी। उससे तेज आभा प्रकाश माधुर्य कोमलता और सौरभ का अटूट झरना झर रहा था। इतना रूप इतना सौष्ठव इतनी अपूर्वता कभी किसी ने एक स्थान पर देखी नहीं थी। उसने कंठ में बड़े-बड़े सिंहल के मोतियों की माला धारण की थी। कटिप्रदेश की हीरे-जड़ी करधनी उसकी क्षीण कटि को पुष्ट नितम्बों से विभाजित सी कर रही थी। उसके सुडौल गुल्फ मणिखचित उपानत से जिनके ऊपर स्वर्ण पैंजनिया चमक रही थी अपूर्व शोभा का विस्तार कर रही थी। मानों वह संथागार में रूप यौवन और सौरभ को बखेरती चली आई थी।[3] उसके इस रूप के प्रभाव को भी देखिए जनपद लुटा-सा मूर्छित-सा स्तम्भ सा खड़ा था। 'आज वैशाली का जनपद देख रहा था कि विश्व की यौवन श्री अम्बपाली की देहयष्टि में एकीभूत हो गई थी। जिसे देख जनपद स्तम्भित चकित और जड़ हो गया था। वह अपने को जीवन को और जगत् को भी भूल गया

---

१ वैशाली की नगरवधू भूमि पृ ७७९ से ७८० तक।
२ वातायन-आचार्य चतुरसेन पृ ५६।
३ वैशाली की नगरवधू पृ १८ से १९ तक।

था।[१] इस रूप चित्रण द्वारा अम्बपाली के शारीरिक लावण्य एवं अप्रतिम सौंदर्य को उभारने में तो उपन्यासकार सफल हुआ ही है साथ ही उसने अपनी कोमल कल्पना के द्वारा सौन्दर्य के प्रभाव को भी उभार कर रख दिया है।

## प्रकृति, शील स्वभाव, योग्यता एवं क्षमता

अम्बपाली प्रकृति से कोमल किंतु स्वभाव से निर्भीक समन की पक्की दृढ़ महत्वाकांक्षी स्वाभिमानी कला एवं साहित्य की प्रेमी नृत्य निपुण संयमी प्रयत्न तेजयुक्त आशावादी बुद्धिमती एवं प्रेरक शक्ति से पूर्ण असाधारण रमणी है।[२] असाधारण इस कारण से कि उसका चरित्र अन्य नारी पात्रों से भिन्न है। वह नगरवधू होते हुए भी नगरवधू नहीं है तभी तो वह मगध सम्राट बिम्बसार के समक्ष आत्मसमर्पण करते हुए कहती है आपकी चिरकिंकरी अम्बपाली इस समय तक विशुद्ध कुमारी है और वह आपकी आमरण प्रतीक्षा करेगी।[३] उसकी दृढ़ता एवं निर्भीकता का प्रथम परिचय उपन्यास के प्रारम्भ में ही संथागार में की गई उसकी स्पष्ट घोषणा से प्राप्त होता है।[४] उसके स्वाभिमान का परिचय तो उपन्यास में कितने ही स्थलों पर प्राप्त होता है। अपने संयम और स्वाभिमान के कारण ही वह नगरवधू होते हुए भी अपने सतीत्व की रक्षा धन एवं काम लोलुप सामन्त एवं सेट्ठि पुत्रों से कर सकी थी। उसका असाधारण बुद्धि बल अद्भुत तेज एवं आशावादी दृष्टिकोण भी सराहनीय है। बलात् नगरवधू बना दिये जाने पर भी वह अपने जीवन से निराश नहीं हुई। उसकी तीव्र बुद्धि ने ऐसे कठिन अवसर पर भी उसका साथ नहीं छोड़ा। उसने अपनी इसी बुद्धि का उपयोग करके नगरवधू बनने के पूर्व ही गणतंत्र से अपनी समस्त शर्तों को स्वीकार कराया[५] और अपनी

---

१ वैशाली की नगरवधू पृ १९।

२ वैशाली की नगरवधू एक असाधारण रमणी है। उसका प्रेम भी असाधारण है। हर्ष देव को प्रेम करती है, वह उदयन से पराजित होती है, सोमप्रभ को शरीर दान करती है और बिम्बसार के लिये पुत्र उत्पन्न करती है। तिस पर भी उसके प्रेम को लेखक ऊँचा बताता है असाधारण रूप देता है। ऐतिहासिक उपन्यास और उपन्यासकार डा० गोपीनाथ तिवारी पृ १६६।

३ वैशाली की नगरवधू पृ २६१।

४ वैशाली की नगरवधू, पृ २०।

५ वैशाली की नगरवधू, पृ २० से २७।

इसी बुद्धि के द्वारा ही वह कामी पुरुषों को मूर्ख बनाती रही।[1] उसने अपने को बलात् नगरवधू बनाने का प्रतिशोध लेने के लिए इसी बुद्धि का उपयोग वैशाली गणतंत्र को विनष्ट करने के लिए भी किया था।[2] वह महत्वाकांक्षिणी भी कम न थी। अपने हित साधन के लिए उसने मगध सम्राट बिम्बसार का केवल आश्रय ही नहीं लिया वरन् उनसे यह प्रतिज्ञा भी करा ली 'आपके औरस से मेरे गर्भ में जो संतान हो वही मगध का भावी सम्राट हो।'[3]

अम्बपाली संगीत की अनन्य प्रेमिका होने के साथ-साथ नृत्य कला में पूर्ण दक्ष थी। वास्तव में सत्य तो यह है कि केवल एक इसी व्यक्तित्व में उपन्यासकार ने काम और रति के सभी आभूषणों को एक साथ ला रखा है। उसके अबाध नृत्य पर मुग्ध होकर कौशाम्बीपति महाराज उदयन के मुख से अनायास ही निकल जाता है 'और न त्रिलोकी में कोई जीवधारी वैशाली की जनपद कल्याणी अम्बपाली के समान तीन ग्रामों की ताल पर नृत्य कर सकता है।'[4] सोमप्रभ के समक्ष किया गया उसका अपार्थिव नृत्य तो और भी असाधारण है। इसमें उसके पादक्षेप के साथ वीणा आप ही ध्वनित हो उठी थी। वास्तव में यह नृत्य उसकी नृत्य-कला की चरम-परिणति है।[5]

उपन्यास में प्रस्तुत चरित्र का महत्व और अन्य चरित्रों पर इसका प्रभाव—

जैसा कि प्रारम्भ में ही कहा जा चुका है कि अम्बपाली 'नगरवधू' उपन्यास की नायिका है। उसी के नाम पर प्रस्तुत उपन्यास का नामकरण किया गया है। उपन्यास का सम्पूर्ण घटना-चक्र इसके एवं इसके भ्राता सोमप्रभ के व्यक्तित्व पर ही आधारित है। उपन्यास की सम्पूर्ण घटनाओं का केन्द्र प्रस्तुत चरित्र ही है। उपन्यास का प्रारंभ इसके बलात् नगरवधू बनाए जानेवाली घटना को लेकर हुआ है और अन्त इसके भिक्षुणी बनने वाली घटना से। उपन्यास के लगभग समस्त पुरुष-पात्र इसके व्यक्तित्व से प्रभावित हैं। वैशाली और मगध का युद्ध केवल इसी चरित्र के कारण हुआ है अतः स्पष्ट है प्रस्तुत चरित्र का उपन्यास की कथा से घनिष्ठ सम्बन्ध है।

---

१ वैशाली की नगरवधू, पृ १९ से १७।
२ वैशाली की नगरवधू, पृ ४२ से ४८, २५० से २६१ तक।
३ वैशाली की नगरवधू, पृ २९०।
४ वैशाली की नगरवधू, पृ ११६।
५ वैशाली की नगरवधू, पृ ५०१ से ५०२ तक।

इतिहास से साम्य और भिन्नता—

जैसा कि हम तृतीय अध्याय में अम्बपाली की कथा का विवेचन करते समय दिखला आये हैं कि इतिहास में उसके विषय में केवल इतना ही उल्लेख प्राप्त होता है 'अम्बपाली वैशाली के राज्योद्यान में सहसा अवतरित हुई और सौंदर्य की प्रतिमा के रूप में विकसित हुई। आगे चलकर इसका सम्बंध केवल सामन्तों तक ही परिमित नहीं रहा वरन् इसके संरक्षक और प्रेमीरूप में सम्राट बिम्बसार तक का उल्लेख प्राप्त है।[1] विशेषरूप में यह वैशाली के राजकुमारों की प्रेमिका बनी रही। अन्त में बुद्ध के द्वारा सद्धर्म में दीक्षित हुई थी। बुद्ध को वैशाली के समीप कोटिग्राम में आया सुनकर यह अपनी परिचारिकाओं के साथ स्वयं वहाँ गई थी। और भगवान को भोजन के लिए निमंत्रित कर आई दूसरे दिन बुद्ध उसके यहाँ गये और भोजन किया था। उसी विदाई में इसने अपना उद्यान अम्बपालिवन संघ को समर्पित कर दिया था। अंत में इसने अर्हत पद प्राप्त किया था।[2] प्रस्तुत उपन्यास की अम्बपाली के चरित्र की स्थूल रेखायें इन्हीं ऐतिहासिक तथ्यों से ली गई हैं। उसके जन्म की कथा सोमप्रभ, हर्षदेव आदि से उसके सम्बन्ध की कथा आदि काल्पनिक हैं और उसके चरित्र में पूर्णता लाने के लिए इन कथाओं का समावेश किया गया है

निष्कर्ष—

निष्कर्ष रूप से यह कहा जा सकता है कि अम्बपाली के चरित्र का निर्माण आचार्य चतुरसेन जी ने बड़ी ही सूक्ष्म भावना से किया है। उसका व्यक्तित्व एक ओर जहाँ दैवी आलोक से प्रकाशित है वहीं दूसरी ओर उसमें नारी सुलभ भावनाएँ भी भरी हुई हैं। जिससे उसका व्यक्तित्व पूर्ण सजीव विस्मय मतिशील एवं स्वाभाविक है। उसके चरित्र का प्रस्फुटन भी कथा के अनुकूल ही शनैः शनैः उपन्यासकार ने किया है। उपन्यासकार ने उसका चित्रण प्रायः अभिनयात्मक या नाटकीय विधि से किया है। किन्तु उसके रूप एवं सौन्दर्य का वर्णन करते समय अधिकांशतः उसने विश्लेषणात्मक विधि का प्रयोग किया है।[3] वास्तव में हम अम्बपाली के सहज सौन्दर्य के प्रति आकर्षित होते हैं, उसकी चतुरता चातुरी एवं लगन से आनन्दित होते हैं उसकी अनुभूतियों की

---

१ मेरी भाषा प्रथम भाग पृ १४६।

२ प्रसाद के नाटकों का शास्त्रीय अध्ययन डा० जगन्नाथ प्रसाद शर्मा पृ ११ से १२ साथ ही देखिए महावग्ग ६।४।७ नगरवधू भूमि पृ ७७८।

३ वैशाली की नगरवधू, पृ १८ १९।

तीव्रता में हम अपने हर्ष विषाद को भूल जाते हैं उसके नृत्य की तन्मयता में तन्मयता संगीत की सुधा में मधुरता खिन्नता में दुःख चिंता में चिंता एवं उसके क्षोभ और क्लेश में क्षोभ और पीड़ा का हमें अनुभव होने लगता है। इसी कारण उपन्यास समाप्त होने के पश्चात् अम्बपाली हमारे मानस पटल पर एक अविस्मरणीय चित्र अंकित कर जाती है।

## आदर्श रमणी शोभना

शोभना (सोमनाथ) एक ब्राह्मण विधवा कुमारी है। उसके चरित्र का निर्माण उपन्यासकार ने यथार्थ और आदर्श के ताने-बाने बुनकर किया है। उसके जीवन का प्रारंभ यथार्थ के कलुषित वातावरण से होता है और अंत तक पहुँचते पहुँचते उसका जीवन त्याग बलिदान एवं अभूतपूर्व साहस का अप्रतिम उदाहरण बनकर रह जाता है। उपन्यासकार ने अपने इस नारी-चरित्र पर प्रकाश डालते हुए स्वयं लिखा है 'दूसरी जिस अलौकिक मूर्ति की रचना मुझे करनी पड़ी—वह थी 'शोभना' एक बाल विधवा ब्राह्मण कुमारी। इस मूर्ति में मानवीय कोमलतम प्रेम की पराकाष्ठा की स्थापना करने की मैंने चेष्टा की। सत्साहस एवं प्रत्युत्पन्नमति सेवा क्षमा धर्म कर्तव्य औदार्य और आत्मार्पण की प्रतिष्ठा करने में मैंने अपनी पुंसत्वी दृष्टि को न जाने कितनी बार एक बारगी ही अंधा बना दिया। एक ही शब्द में उस प्रियतमा युवती को मैंने अपनी सहृदयता के सम्पूर्ण आँसुओं में आप्लुत स्नान कराकर ही अपने पाठकों के सम्मुख उपस्थित किया है। जो स्त्री अपने एकांत प्रेमी का सिर काट सकती है, और धर्म और मानवता के शत्रु को अपना निश्छल प्यार अर्पण कर सकती है उसके मैं निर्भय दृढ़ता से आगे बढ़ती ही जाती है, उसको कितना प्यार किया जाय और कितनी उसकी पूजा की जाय इसका निर्णय मैं नहीं कर सकता हूँ आप ही वह निर्णय करें। मैंने तो चुपचाप यवनी के दुर्दांत महमूद को उसकी आँचल की छाँह में यवनी की राह में भेज दिया है।'[१]

शारीरिक रूप रंग और व्यक्तित्व—

उपन्यासकार ने कल्पना और रोमांस का पुट देकर शोभना के व्यक्तित्व का निर्माण किया है। उसके व्यक्तित्व का प्रारंभिक परिचय उपन्यासकार ने इस प्रकार दिया है 'कृष्ण स्वामी की एक बाल विधवा पुत्री थी उसका नाम था शोभना। शोभना शोभा की धाम थी। आयु अभी उसकी केवल पंद्रह वर्ष की ही थी। उसका रंग चम्पे के ताज़े फूल के समान अथवा आम के पत्र और

---

१ सोमनाथ आधार पृ १।

के समान अथवा केले के नवीन पत्ते के समान था । आठ वर्ष की आयु पूरी होने से प्रथम ही वह विधवा हो गई । विधवा होने पर भी वैधव्य की बात वह मानती न थी । वह हर समय खूब ठाट-बाट का शृंगार किए रहती । विधि निषेध करने पर, समझाने-बुझाने पर वह सबकी सुनी अनसुनी करके नृत्य करने और हँसने लगती थी ।" "सब मिला कर वह एक 'कनक छुरी सी कामिनी' थी अथवा फूलों से लदी-फंदी एक डाल ।"[1] इस प्रारंभिक परिचय के पश्चात् ही उपन्यासकार उसके और दासी पुत्र देवा के प्रणय की कहानी प्रारम्भ कर देता है । एक है विधवा ब्राह्मण कुमारी और दूसरा है अज्ञात कुल नाम दासी पुत्र । इन दोनों के प्रारंभिक प्रेम का विकास बाल सुलभ अठखेलियों से होता है और शनैः शनैः यह प्रेम मांसलता का अतिक्रमण करता हुआ नित्य निखरता जाता है ।

महमूद के सोमनाथ महालय के अभियान का समाचार सुनकर महालय के सम्पूर्ण वातावरण में हलचल मच जाती है । इसका अपरोक्ष प्रभाव शोभना पर भी पड़ता है । उसका प्रेमी देवा उससे प्रथम ही दूर हो चुका था । वह सामाजिक बन्धनों से तंग आकर अपने धर्म को भी त्याग चुका था । वह धर्म द्रोही देशद्रोही बनकर देश के शत्रु महमूद का सिपहसालार बन चुका था । प्रेमी की उन्नति देखकर शोभना प्रसन्न हुई थी । देवा ने महमूद के कहने से शोभना पर चौला के निरीक्षण का भार सौंपा था और उसने अपने प्रेमी की इस आज्ञा को सहर्ष स्वीकार भी कर लिया था ।[2] अभी शोभना के चरित्र में छिछलापन है । किन्तु चौला के दिव्य सान्निध्य में आते ही उसके चारित्रिक गुणों में आमूल परिवर्तन होता है । वह चौला के सद्गुणों पर रीझ जाती है । यहीं से उसके चारित्रिक गुण उभरना प्रारम्भ हो जाते हैं ।

प्रकृति शील स्वभाव एवं क्षमता—

सोमनाथ महालय एवं खम्भात का पतन हो जाता है । महमूद विजयी होता है । अभी तक वह युद्ध में व्यस्त था अतः चौला देवी को प्राप्त करने की पिपासा उसकी शान्त थी किन्तु महासंग्राम को जय करने के पश्चात् उसको सर्वप्रथम चौला का ही स्मरण आया ।[3] शोभना के प्रेमी मुहम्मद(देवा)पर चौला के निरीक्षण का भार था अतः उसी को चौला को लाने भेजा गया । देवा का प्रथम साक्षात्कार शोभना से ही होता है । शोभना अब स्वर्ग की लालसाओं आकांक्षाओं और स्वाधीन

१ सोमनाथ पृ ५४-५५ ।
२ सोमनाथ पृ २८१-२८४ ।
३ सोमनाथ, पृ ४९५-९६ ।

स्वप्नमार्गों में विचरण करनेवाली छिछले चरित्र की युवती नहीं रही है वह अब चौलारूपी पारस के समीप रहने के कारण अनेक गुणों से सम्पन्न हो चुकी है। अपने प्राथमिक प्रेमी के द्वारा चौला की मांग होने पर प्रथम एक क्षण के लिए तो वह विचलित होती है किंतु शीघ्र ही वह अपना कर्तव्य निश्चित कर लेती है। देवा द्वारा चौला के बदले में प्राप्त होने वाली बादशाहत की बात सुनकर वह उस पर तीक्ष्ण व्यंग करती हुई कहती है 'परन्तु देवा एक दिन न शोभना न रहेगी, न यह भीख में मिली बादशाहत। केवल तुम्हारे यह काले कारनामे रह जायेंगे।'[1] उसे केवल शर्म है तो इस बात की कि यह विश्वासघात देश और धर्म के द्रोह के सिले में मिली बादशाहत उसका प्रेमी केवल उसके लिए प्राप्त करना चाहता है।[2] वह अपनी लज्जा को धोने के लिए अपने प्रेमी से प्रायश्चित कराना चाहती है। वह अपनी सौगन्ध देकर उससे कहती है 'उस दैत्य अमीर का सिर काटकर मुझे ला दो।'[3] देवा के अचकचा कर पीछे हटने पर शोभना उसे पुनः उत्तेजित करती हुई कहती है क्यों नहीं कर सकते ? जिसका पेशा लूट हत्या धर्मद्रोह अत्याचार और अन्याय है, जो लाखों मनुष्यों की तबाही का कारण है, जो भूतपूर्व की भाँति सत्रह बार भारत को तलवार और आग की भेंट कर चुका वह इस क्षण तुम्हारे हाथ में है चंगुल में है जाओ अभी उसका सिर काट लाओ—शोभना देवी की यही तुमसे आरजू है।'[4] देवा के अस्वीकार करने पर शोभना प्रेयसी से चंडी का रूप धारण कर लेती है। वह प्रेमी के प्रेम को उसके सुहावने स्वप्नों को भूल जाती है। अब देवा उसका प्रेमी देवा नहीं रहा वह मर चुका है। उसकी बात को अस्वीकार करनेवाला देवी चौला को मांगनेवाला मूर्ख देशद्रोही धर्मद्रोही अमीर का दास फतेहमुहम्मद है। उसके साथ वह वही व्यवहार करती है जो जाति धर्म और देश के शत्रुओं के साथ भारतीय वीर रमणियां करती आई हैं। अन्त में वह एक एकांत अलिंद में बन्द करके अपने प्रेमी की देश के स्वार्थ के लिए हत्या कर देती है। शोभना त्याग एवं स्वधर्म का वह एक अनुपम उदाहरण है।

उपन्यासकार ने शोभना द्वारा प्रेमी की हत्या करा कर भी उसके प्रेम को जीवित रखा है। शोभना को अपने प्रेमी से नहीं उसके विचारों से, उसके कार्यों से घृणा हो गई थी। प्रेमी की हत्या उसने आवेश में कर अवश्य दी

---

१ सोमनाथ, पृ ४११। २ सोमनाथ, पृ ४११।
३ सोमनाथ पृ ४११। ४ सोमनाथ पृ ४११-१२।

किंतु चौला को सुरक्षित स्थान पर भेजने और महमूद पर विजय पाने के पश्चात् उसका प्रेमी हृदय कुछ क्षण के लिए पुनः सजीव हो उठा है। यह प्रियतम के शव के समीप एकांत में पुनः पहुँचकर अपने हृदय के प्रत्येक उद्‌गार को व्यक्त कर देती है। इन उद्‌गारों में उसके आहत प्रेमी हृदय का हाहाकार है।[1] इन भावुक उद्‌गारों के पश्चात् वह शीघ्र ही प्रकृतिस्थ होकर पुनः अपने कर्तव्य के प्रति सजग हो जाती है।

दुर्दान्त महमूद के समक्ष चौला के रूप में अभिनय करने में उसे पूर्ण सफलता प्राप्त हुई है। शोभना के इस साहसिक एवं त्यागपूर्ण कार्य ने उसके चरित्र को और भी निखार दिया है। उसके इस कार्य को पढ़कर अनायास ही डा॰ वृन्दावनलाल वर्मा के 'झाँसी की रानी' नामक उपन्यास की 'झलकारी कोरिन' स्मरण हो जाती है। जिस प्रकार वह रानी के स्थान पर रानी बन कर वास्तविक रानी की रक्षा करती है उसी प्रकार आचार्य चतुरसेन जी की शोभना चौला के स्थान पर वास्तविक भारतीय रमणी बन कर उसकी बड़ी कुशलता से रक्षा करती है। झलकारी अँग्रेजों द्वारा ही पहचान ली गई थी किंतु शोभना को अन्त तक कोई भी पहचान नहीं पाता। अन्त में वह स्वयं ही अपना परिचय महमूद को देती है।

उसने यह महान् त्याग चौला की ओर चौला के साथ-साथ गुजरात की रक्षा के लिए किया था। चौला ने जब गुप्त रूप से दरबार गढ़ में शोभना से मिलने पर उससे इस खतरनाक खेल के विषय में प्रश्न किया था तो उसने निर्भय उत्तर दिया था 'जब लोग प्राणों की होली खेल रहे हैं। तो यह भी उसी का एक भाग है। अब इस नाटक को अन्त तक चलने दो और देखो अन्त में क्या परिणाम होता है।'[2] इससे उसकी कर्तव्यनिष्ठा उत्सर्ग की भावना निर्भयता एवं सजगता स्वयं स्पष्ट हो जाती है।

कच्छ के महारण में पहुँचकर तो उसकी प्रेम की उदात्त भावना और भी भव्य रूप धारण कर लेती है। प्रेम की भावना जो प्रेमी की हत्या के पश्चात् सुप्तावस्था में पड़ी थी, धर्नैः शनैः अँगड़ाई लेकर उठने लगी थी। दुर्दान्त महमूद के कुछ गुणों की ओर उसका प्रेमी हृदय अनायास ही आकर्षित होता चला जा रहा था। वह महमूद को अनजाने और अनचाहे ही प्यार करने लगी गुर-सागर पर' पहुँचकर तो उसका यह गुप्त प्रेम प्रकट हो जाता है। प्रतापी एवं विजयी महमूद और उसका विशाल लश्कर सभी मरुभूमि के भीम बन पर

---

१ सोमनाथ, पृ ४२१ २२।     २ सोमनाथ पृ ३०१।

थे। इस भाव के आते ही शोभना का हृदय मलिन हो उठा। न जाने किस अवर्णित आकर्षण से अभिभूत हो वह मन में अमीर के लिए एक वैकल्य अनुभव करने लगी। उसने महमूद के हृदय का प्यार देखा था। और उसके आँसू भी। उन आँसुओं ने उसे द्रवित कर दिया था। इस समय वह अपनी सम्पूर्ण चेतना से अमीर की कल्याण कामना करने लगी।[1] और उसकी कल्याण कामना का ही परिणाम था कि महमूद उस महारण में भी जीवित बच गया। वास्तव में सत्य यह है कि महमूद को प्राणदान शोभना ने ही दिया।[2] अन्त में उसने महमूद से स्पष्ट कह दिया था कि "मैं शोभना हूँ चौला नहीं। मैंने अमीर के वफादार सिपहसालार को कत्ल किया और अमीर को धोखा दिया है अब सारे मजनी जो सजा मुनासिब समझें, मुझे दें।[3] यह सत्य सुनकर भी महमूद ने शोभना से कहा था। जिसने महमूद को जिन्दगी चाहत और खुशी दी अब जिन्दगी तेरे सदके।"[4] इसके उत्तर में जो शोभना के हृदय से उद्गार निकलते हैं वह उसके सम्पूर्ण जीवन की करुण कहानी कहने में पूर्ण सफल हुए हैं। वह महमूद से कहती है 'ऐ शहन्शाह' मैं एक बदनसीब औरत हूं। लुटी हुई बर्बाद। और अब इतनी दूर आगे बढ़ आई हूँ कि लौटने की सब राह बंद हो गई हैं। अब मेरे सामने एक बेबस और गरीब शहन्शाह है। जिसने जिन्दगी में लिया ही लिया दिया कुछ नहीं। और अब देखती हूँ कि जो कुछ उसने लिया है—उसके बोझ से वह दबा जा रहा है। उसके दर्द को मैंने देखा है। जिसने दर्द सहा है वह पराए दर्द को देख नहीं सकता। शहन्शाह इसलिए अपनी इस जिन्दगी की सजा कुछ नर्म कर सकें और गजनी के किसी कोने में पनाह दे सकें तो यह बदनसीब शोभना इस तूफा के बन्दे मर्द के दर्द को मिटाना और जैसे बन पड़े कुछ कम करने में अपनी जिंदगी की बची हुई घड़ियाँ बिताए।"[5] और इसके पश्चात् 'वह दिग्विजयी महमूद उस शुभ परिणामयी ब्राह्मण कुमारी के आंचल की छांह में काबुल की दुर्गम राह पर, दुरूह चीवर के दर्रे में खो गया।[6]

निष्कर्ष—

शोभना का चरित्र उपन्यास की कथा के अनुकूल ही चित्रित हुआ है। उपन्यासकार ने उसका चित्रण प्राय नाटकीय या परोक्ष रीति से ही किया है। उपन्यास में इस चरित्र का अपना स्वयं का महत्व है। कथा के विधायक पात्र

१ सोमनाथ-पृष्ठ ५१२,
२ सोमनाथ-पृष्ठ ५११ १६,
३ सोमनाथ-पृष्ठ ५४१,
४ सोमनाथ-पृष्ठ ५४२,
५ सोमनाथ-पृष्ठ ५४५,
६ सोमनाथ-पृष्ठ ५४२,

महमूद एवं पार्श्व चौला दोनों को ही यह प्राण दान देती है। इसी के व्यक्तित्व के कारण कथा दो स्थानों पर अवरुद्ध होते-होते पुन गतिशील एवं प्रवाहपूर्ण हो उठी है। यह चरित्र स्वयं परिस्थितियों को दास बनाकर उनका स्वामी एवं नियन्ता बन कर सामने आता है। इसी कारण चरित्र आदि से अंत तक गति-शील है।

प्रस्तुत चरित्र आदि से अंत तक सजीव एवं स्वाभाविक है। कथाकार ने अपनी प्रतिभा का पूर्ण सहयोग इस चरित्र को दिया है। चरित्र की प्रत्येक रेखा उभरी हुई, प्रत्येक रंग निखरा हुआ है। देवा की हत्या करने के पश्चात् उसके करुण विलाप ने उसके चरित्र को और भी अधिक स्वाभाविक सजीव एवं मनो वैज्ञानिक बना दिया है। चरित्र के जिस अंश को भी उपन्यासकार ने स्पर्श किया है उसमें पूर्णता एवं सजीवता है।

वैसे 'सोमनाथ' के अधिकांश चरित्र मां मुन्शी के 'जय सोमनाथ' के चरित्रों से प्रभावित हैं किन्तु शोभना का चरित्र उपन्यासकार की स्वयं की सृष्टि है। उसकी प्रतिभा का स्पर्श प्रस्तुत उपन्यास में यदि किसी को प्राप्त हो सका है तो केवल शोभना एवं उसके प्रेमी देवा को ही। तभी ये चरित्र सबसे अधिक प्राण-वान् एवं मौलिक रह सके हैं।

आचार्य जी की पात्र-निर्माण एवं चरित्र-चित्रण विषयक कुछ मौलिक विशेषताएँ—

कतिपय प्रमुख पात्रों के चरित्र और उनके चित्रण का विश्लेषण करने के उपरांत आचार्य चतुरसेन जी की पात्र निर्माण एवं चित्रण की कला के विषय में कुछ मौलिक विशेषताएं प्राप्त की जा सकती हैं।

पात्र कथानक के अभिन्न अंग—

आचार्य जी के उपन्यासों में कथा के संगठन में उनके पात्रों का सक्रिय सहयोग प्राप्त होता है। यह उचित है कि उनके अधिकांश उपन्यासों की कथाएं पूर्वनियोजित होती हैं किन्तु तो भी उनके पात्रों के क्रियाकलाप से ही घटनाओं को जन्म मिलता है और वही घटनाएं उनके पूर्व नियोजित कथानक को गति प्रदान करती चली हैं। इस प्रकार उनके पात्र कथा की परिधि में बंधे होने के साथ-साथ स्वाभाविक एवं सजीव होते हैं। इसके लिए उन्होंने पात्र निर्माण की एक विशेष विधि का प्रयोग किया है। वे अधिकांशत एक विशेष वातावरण एवं परिस्थिति में कुछ विशिष्ट मन स्थिति वाले पात्रों के व्यक्तित्व का निर्माण करके कथा का सूत्रपात करते हैं। इसके उपरांत व्यक्ति या परिस्थिति की प्रतिक्रिया से कथानक

अग्रसर होता है। व्यक्ति के क्रिया कलाप नई-नई परिस्थितियों का निर्माण करते हैं। और परिस्थितियों के अनुसार ही चरित्र का विकास होता है। यद्यपि चरित्र विवशतापूर्वक घटनाओं के साथ आबद्ध है फिर भी उसका मनोबल इतना प्रबल है कि घटनाओं को साथ लिए चलता है। परिस्थितियों का मानव पर क्या प्रभाव पड़ता है। तथा मानव किस तरह स्वयं नई परिस्थितियों की सृष्टि करता है इसका आचार्य चतुरसेन जी ने अत्यन्त सुन्दर आभास दिया है।

अब आगे हम यह देखने का प्रयत्न करेंगे कि आचार्य चतुरसेन जी के पात्रों में वे कौन सी ऐसी विशेषताएं हैं जिनके कारण आदि से अंत तक वे आकर्षक सजीव एवं जीवन्त बने रहे हैं।

पूर्णता —

आचार्य जी के पात्रों में व्यक्तित्व की पूर्णता प्राप्त होती है। ऐतिहासिक उपन्यास के पात्रों में इस गुण का होना नितांत आवश्यक है। पूर्णता से हमारा तात्पर्य पात्रों के जीवन के पूर्ण चित्र से है। ऐतिहासिक पात्रों के जो हमें अंकित मिलते हैं वे अपूर्ण एवं सांकेतिक होते हैं। उन पात्रों के जीवन से सम्बन्धित कुछ ही घटनाएं हमें ज्ञात होती हैं किन्तु इन कुछ ही घटनाओं का संबल लेकर उपन्यासकार उपन्यास की कथा का पूर्ण ढांचा खड़ा कर देता है। कथा घटनाओं पर आश्रित अवश्य रहती है किन्तु पात्रों का चरित्र चित्रण पूर्ण रहता है। अपूर्ण सांकेतिक चित्र को पूर्णता प्रदान करना ही ऐतिहासिक उपन्यासकार की सबसे बड़ी कुशलता है। जीवन के जिस भाग को भी लेखक उठाये उसमें विशृंखलता न हो वरन् वह पूर्ण ज्ञात हो। सामाजिक उपन्यासों में यह पूर्णता तो सहज आ जाती है। किन्तु ऐतिहासिक उपन्यासों में इसको लाना कठिन कार्य होता है। कारण उसमें काल्पनिक चित्र नहीं वरन् ऐतिहासिक चित्र—एक ऐसे चित्र का जो कभी इस संसार में रह चुका है और जिसके चरण-चिन्ह कुछ शेष हैं—चित्रण करना होता है। उसके चरण चिन्हों की उपेक्षा करके हम उसके चित्र को साकार नहीं कर सकते। ऐसे पात्रों के चरण-चिन्ह भी कुछ ही प्राप्त होते हैं पूर्ण नहीं। इन्हीं प्राप्त चिन्हों का आश्रय लेकर चरित्र को पूर्ण करना पड़ता है और साथ ही ध्यान रखना पड़ता है कि चरित्र उसी काल का एवं तत्कालीन वातावरण के अनुरूप ज्ञात हो। यह तभी सम्भव हो सकेगा जब किसी चरित्र में निम्न विविध तत्वों का समावेश होगा —

१ चरित्र का व्यक्तित्व
२ उसके बौद्धिक गुण
३ उसके चारित्रिक गुण।

१ व्यक्तित्व के भीतर पात्र का आकार, रूप रंग वेश-भूषा आदि सम्मिलित रहती है जिसके द्वारा हम उसे पहचानते हैं। यदि उपन्यास के भीतर इन बातों का विवरण नहीं होता तो हम अपनी कल्पना और अनुभव के आधार पर उसके व्यक्तित्व का एक रूप बना लेते हैं। यह व्यक्तित्व जितना ही प्रभावशाली हो तथा अन्य समाजीय पात्रों से भिन्न जान पड़े उतना ही अच्छा होता है।

२ बौद्धिक गुणों के भीतर उसका अध्ययन चतुरता संकट में बुद्धि वैभव आदि की विशेषताएँ आती हैं। इसके लिए उसके गुण यदि लोक कल्याणकारी हुए तो हम सम्मान और प्रशंसा करते हैं और यदि अकल्याणकारी हैं तो हम निन्दा करते हैं। इन गुणों का हमारे ऊपर प्रभाव पड़ता है।

३ चारित्रिक गुणों का प्रभाव सबसे अधिक पड़ता है। उसके भीतर दूसरों के सुख में सुखी और दुख में दुखी होने की कितनी शक्ति है वह कितना संवेदनशील और भावुक है परिस्थितियों का घात प्रतिघात सहकर भी उसमें कितनी करुणा और सहृदयता है इन बातों पर हमारा ध्यान उसके प्रति प्रेम या घृणा का भाव जाग्रत होता है चारित्रिक विशेषताओं में उसके आचरण और दूसरों के प्रति व्यवहार को परखा जाता है। अतः इन विशेषताओं का प्रत्यक्ष स्पष्टीकरण उपन्यासकार की कुशलता का अंग है।[1]

पीछे हमने आचार्य चतुरसेन जी के पांच प्रमुख चरित्रों का विश्लेषण प्रस्तुत किया है। उसमें हम चरित्र के इन तीनों ही गुणों पर प्रकाश डाल चुके हैं। आचार्य जी के अधिकांश पात्रों में चरित्र चित्रण की उपर्युक्त तीनों ही विशेषताएँ प्राप्त होती हैं। जैसा कि हम उनके पात्रों की शारीरिक विशेषताओं एवं रूप रंग पर प्रकाश डालते हुए दिखला चुके हैं कि उन्होंने चरित्र के व्यक्तित्व को पूर्णरूप से उभारने के लिए पात्रों की आकृतियाँ उनके रूप रंग एवं चाल-ढाल को बड़े ही संतुलित एवं सधे हाथों से चित्रित किया है। जिससे प्रत्येक पात्र का व्यक्तित्व समानरूप से उभरा हुआ दीख पड़ता है। उनका प्रत्येक पात्र अपनी कुछ मौलिक विशेषताओं के कारण वर्गगत होते हुए भी सम्पूर्ण समाज में सहज ही पहचाना जा सकता है। जैसे समाज के प्रत्येक व्यक्ति का व्यक्तित्व भिन्न-भिन्न होता है उसी प्रकार से उनके उपन्यासों के प्रत्येक पात्र का व्यक्तित्व उसके कार्यकलाप उसके विचार, व्यवहार, आदर्श एवं सिद्धान्त भिन्न हैं वे अपनी स्वयं की कुछ विशेषताओं के कारण मौलिक हैं। उनके ऐतिहासिक पात्रों के व्यक्तित्व भी कम उभरे हुए नहीं हैं। उनके व्यक्तित्व में

---

१ काव्यशास्त्र—डा० भगीरथ मिश्र पृ० ८६।

भी पूर्णता है। यद्यपि इतिहास में उस पात्र के व्यक्तित्व के कुछ संकेत मात्र ही प्राप्त होते हैं। किंतु इन संकेतों के आधार पर ही आचार्य चतुरसेन जी ने अपने ऐतिहासिक पात्रों के स्पष्ट पुष्ट एवं पूर्ण व्यक्तित्व का निर्माण किया है। पात्रों के व्यक्तित्व को निखारने के साथ-साथ उन्होंने चरित्रों को अधिक सजीव स्वाभाविक मनोवैज्ञानिक मौलिक एवं कथा के अनुकूल बनाने का प्रयत्न किया है।

सजीवता—

आचार्य चतुरसेन जी के उपन्यासों के पात्रों का सबसे प्रधान गुण है कि वे सजीव हैं। वे काल्पनिक होते हुए भी काल्पनिक से न लगकर हमारे जीवन म देखे सुने और सम्पर्क में आये व्यक्तियों के समान लगते हैं। उनके दुख से हम अपने को दुखी और सुख से अपने को सुखी अनुभव करते हैं। उनके साथ हमारे हृदय म भी ममता घृणा सौहार्द करुणा प्रेम आदि के भाव स्वतः जागने लगते हैं। ये पात्र हमारे चारों ओर चलने-फिरने उठने-बैठने वाले प्राणी ही ज्ञात होते हैं। ये कहीं बेगाने देश के वासी नहीं हमारे ही दुख संतापपूरित संसार के निवासी लगते हैं। मानव की दुर्बलता असंबलता सभी की इन कल्पना चित्रों में प्राण-प्रतिष्ठा करके आचार्य चतुरसेन जी ने अपनी इस काल्पनिक सृष्टि को हमारे सामने ला खड़ा किया है। 'इनके रूप-रंग बोल-चाल कार्यप्रणाली मनोदशा रहन-सहन सबका इतना जीवन्त वर्णन किया गया है कि हमें वास्तविकता का भ्रम हो जाता है। परिस्थितियों के घात-प्रतिघात में उमे हुए इनके चरित्र मानव-सौंदर्य एवं सीमा के प्रतीक हैं। इसी कारण चरित्र चित्रण कला में आचार्य जी एक सीमा तक सफल कहे जा सकते हैं। यदि पात्र हमें काल्पनिक देश के लगें उनके आचरण साधारण मानवों से भिन्न हों वे मानव से भिन्न हों वे मानव-सृष्टि के प्राणी न ज्ञात होकर काल्पनिक सृष्टि के प्राणी ज्ञात हों तो निश्चित ही वे हमारी सहानुभूति न प्राप्त कर सकेंगे। ऐसे पात्र सजीव न होकर निर्जीव कठपुतली के समान आचरण करते से ज्ञात होंगे। ऐसे निर्जीव पात्र न कथा को गतिवान् करने में समर्थ होंगे और न ही हमारे स्मृति-कोष में सुरक्षित रह सकेंगे। 'अलौकिकता तथा निर्जीवता पात्रों के व्यक्तित्व का साधारणीकरण नहीं होने देती। वे हमारे राग-विराग के पात्र नहीं बन पाते। पात्र निर्माण में लेखक की कल्पना-शक्ति की परीक्षा होती है। इसी शक्ति के द्वारा पात्रों का व्यक्तित्व ऐसा बन जाता है कि वे हमें आकर्षित करते"। थैकरे कहता था कि मैं अपने पात्रों का अनुशासन करने में असमर्थ हो जाता हूँ। वे

मुझे जहाँ चाहते हैं ले जाते हैं। इसमें तथ्य इतना ही है कि पात्रों को लेखक ने स्वतंत्र संकल्प-शक्ति से सम्पन्न कर दिया है। स्वतंत्र मनोवेगों से प्रेरित होकर कभी-कभी वे ऐसे कार्य कर जाते हैं कि जिसका लेखक को अनुमान भी नहीं होता यह कल्पना शक्ति की चरम सीमा है। ऐसे ही पात्र हमारे जीवन में प्रेरक बन जाते हैं। परन्तु जो पात्र लेखक के हाथ की कठपुतली बन जाते हैं उनके व्यक्तित्व की गरिमा नहीं रह जाती। मानवता की सामान्य भूमि पर लेखक कल्पना की कूँची से जो रंग भरता है वह अव्याप्ति व अतिरंजना से बचकर सजीव पात्रों को जन्म देता है। सजीव पात्र हमारे वास्तविक जगत की प्रतिकृति होते हैं जिनके चरित्र के विकास को उपन्यासकार कल्पना के द्वारा साक्षात्कार कर लेता है और उसे औपन्यासिक योजना के द्वारा प्रस्तुत कर देता है।[1] अतः सफल चरित्र-चित्रण के लिए सजीवता प्रधान गुण है। और यह सजीवता तभी आ सकती है जब उपन्यासकार मानवता की सामान्य पीठिका पर अपनी कल्पना की कूँची से उन उरेहे रंग भरे जिसमें न तो अतिरंजना ही हो और न अव्याप्ति ही।[2]

पीछे हमने चरित्रों के दो प्रमुख प्रकार दिये हैं। इनमें वर्गगत चरित्र-चित्रण में सजीवता लाना तो सरल है किन्तु व्यक्तित्व प्रधान पात्रों को सजीवता प्रदान करना निश्चित रूप से कठिन है। आचार्य चतुरसेन जी के दोनों ही प्रकार के पात्र सजीव हैं।

आचार्य चतुरसेन जी के अधिकांश उपन्यास ऐतिहासिक हैं। ऐतिहासिक पात्रों में सजीवता भरना और भी आवश्यक है, कारण इतिहास हमें शुष्क नरकंकालों एवं घटनाओं की ओर इंगित मात्र कर देता है उसमें मांस और रक्त का संचार करके प्राण फूँककर सजीवता भर देना ही ऐतिहासिक कथाकार की वास्तविक कला है। और इस कला में आचार्य जी को पूर्ण सफलता प्राप्त हुई है। इतिहास से हमें केवल इतना ही ज्ञात होता है कि 'सन् १०२६ में महमूद गजनी ने सोमनाथ महालय को भंग किया था। हिन्दू राजा पारस्परिक ईर्ष्या द्वेष के कारण उससे पराजित हुए थे।' इससे आगे अधिक और विवरण देना इतिहासकार अपना कर्तव्य नहीं समझता। महमूद भी साधारण मनुष्यों की भाँति एक प्रेमी था उसके भी एक मांसल हृदय धड़क रहा था चौला ने उसके इस प्रेम को उत्तेजित किया और शोभना ने उसे घायल किया। उसम

---

१ समीक्षा के सिद्धांत—डा० सत्येन्द्र पृ ११६ ११७।

२ हिन्दी उपन्यास—श्री शिवनारायण श्रीवास्तव, पृ ४४८।

महालय भंग अवश्य किया किन्तु रमाबाई की फटकार के समक्ष उसे लज्जित होना पड़ा। राजा भीमदेव का पवित्र प्रेम चौला का अलौकिक नृत्य महमूद का अभिमान दंभ सर्वज्ञ की सर्वज्ञता रामदत्त की धृष्टता एवं दामो मेहता की चातुरी के द्वारा तत्कालीन भारत की सम्पूर्ण परिस्थितियों को उपन्यासकार ने अपने उपन्यास में सजीव कर दिया है। यह सजीवता इतिहास में नहीं वरन् उपन्यास में ही प्राप्त हो सकती है। इस दृष्टि से आचार्य जी के ऐतिहासिक पात्र पूर्ण सजीव हैं।

स्वाभाविकता —

सजीव पात्र स्वाभाविक भी हों यह आवश्यक नहीं विशेषकर पौराणिक पात्रों में स्वाभाविकता का सर्वत्र निर्वाह और भी कठिन होता है। पौराणिक कथाएँ अलौकिक चमत्कारों से इतनी अधिक बोझिल हो चुकी हैं कि उनका वर्णन करते समय कथा को उनसे सर्वथा अछूता रखना असम्भव तो नहीं किन्तु कठिन अवश्य है। आचार्य जी ने इन पौराणिक कथाओं को बहुत कुछ सम्भावना एवं स्वाभाविकता की सीमा में बाँधने का प्रयत्न किया है किन्तु 'वयं रक्षामः' एवं 'वैशाली की नगरवधू' में तो कुछ अलौकिकता का भी समावेश हो गया है। जहाँ भी मानव को छोड़कर अतिमानव महामानव अपौरुषेय आदि का चित्रण अतिरंजित कल्पनाओं के संयोजन द्वारा किया जायेगा वहाँ निश्चित रूप से अस्वाभाविकता एवं अवास्तविकता आ जायगी। इससे चरित्र-चित्रण में कृत्रिमता तथा अस्वाभाविकता आ जाने से मानवीय भावनाओं की ग्रहणीयता न्यून पड़ जाती है जिससे पात्रों के व्यक्तित्व निर्जीव से ज्ञात होने लगते हैं और यह निर्जीवता एवं अस्वाभाविकता उनका साधारणीकरण होने में व्यवधान डालती है। किन्तु आचार्य जी के समस्त उपन्यासों में ऐसे स्थल कम ही हैं जहाँ उनका चरित्र-चित्रण अलौकिक एवं चमत्कारिक हो जाने के कारण अस्वाभाविक हो गया है। उन्होंने राम रावण मेघनाद आदि के पौराणिक चरित्रों को भी यथासम्भव अलौकिकता से बचाया है। उनके लगभग सभी पात्रों के चरित्र कारण कार्य की शृंखला में बंधे हैं। कुछ पात्र असाधारण अवश्य हैं किन्तु युग विशेष का प्रतिबिम्ब दिखलाने के लिए उपन्यासकार ने कुछ पात्रों पर बलात् अलौकिकता का आरोपण किया है। उन्होंने 'वयं रक्षामः' में कितनी ही पौराणिक असाधारण एवं अलौकिक घटनाओं की बुद्धिसम्मत तार्किक व्याख्या की है किन्तु तो भी कुछ पौराणिकता रह गई है।

उन्होंने हनुमान को उड़ने एवं मच्छर बनकर लंका में जाने से तो बचा

किया किन्तु मारीच को स्वर्णमृग बनने से न रोक सके।[1] आचार्य चतुरसेन जी के रावण और राम के चरित्रों में अलौकिकता नहीं असाधारणता है किन्तु उनके मेघनाद के चरित्र में अलौकिकता का भी समावेश है। उसने बांस काट कर जल में डाला और वह दिव्य धनुष बन गया। इसके अतिरिक्त भी कई स्थानों पर अलौकिकता रह गई है। उदाहरणतः सर्प के पेट में यक्ष किन्नर, देव नर, पशु पक्षी सभी समा गए, सुपर्ण वैनतेय के स्पर्श करते ही राम लक्ष्मण के नाग भर गए[2] इन्द्रजीत रथ से कूद कर अंतर्धान हो गया और वह अदृश्य रहकर रावण पर बाण वर्षा करने लगा[3] आदि स्थल सर्वथा अलौकिक ही हैं। इसी प्रकार 'वैशाली की नगरवधू' में भी कुछ अलौकिक एवं अस्वाभाविक घटनाओं का समावेश बलात् किया गया है। यद्यपि आचार्य चतुरसेन जी को छाया पुरुष के अदृष्ट होने पर विश्वास नहीं है तो भी उन्होंने उसका चित्रण किया है।[4] इस छाया पुरुष के पैर पृथ्वी पर नहीं पड़ते थे और वह धुम्र सत्त्व की भांति अनूचा ही श्रेष्ठी पुत्र के मुंह में प्रविष्ट हो गया।[5] इसी प्रकार उदयन अदृष्ट होकर अम्बपाली के निकट पहुँच गए और नृत्य देखकर देखते ही देखते अन्तर्धान भी हो गए।[6] कलिंग सेना दिव्य औषध खाकर अक्षय यौवना बन गई।[7] इसी प्रकार कुण्डनी का चरित्र एवं शम्बर असुर का चरित्र भी कुछ अस्वाभाविक एवं अलौकिक हो गया है। इस प्रकार अलौकिकता के प्रवेश के कारण कई चरित्र अस्वाभाविक हो गए हैं। किन्तु इन कुछ पात्रों के चरित्रों को छोड़कर आचार्य जी के शेष पात्रों के चरित्र का चित्रण स्वाभाविक धरातल पर ही हुआ है।

मनोविज्ञान—

आचार्य चतुरसेन जी इस तथ्य से भली भांति परिचित थे कि पात्र सजीव और स्वाभाविक तभी हो सकेगा जब उसके चरित्र चित्रण में मनोविज्ञान की सहायता ली जाय। अपने प्रारम्भिक उपन्यासों में उन्होंने चरित्र-चित्रण करते समय पात्र के व्यक्तित्व एवं उसके बाह्य गुणों तथा बाह्य परिस्थितियों पर ही अधिक ध्यान दिया है। किन्तु अपने प्रौढ़ उपन्यासों में मनोविज्ञान का आश्रय लेने के कारण ही उनके पात्रों के अन्तस्तल का उद्घाटन सम्भव हो सका

१ वयं रक्षामः पृष्ठ ४२७। २ वयं रक्षामः पृष्ठ ६१९।
३ वयं रक्षामः पृष्ठ ६१५। ४ वैशाली की नगरवधू पूर्व-पृष्ठ ८११।
५ वैशाली की नगरवधू, पृष्ठ ११०।
६ वैशाली की नगरवधू पृष्ठ ११९ एवं १२०।
७ वैशाली की नगरवधू, पृष्ठ ११८ ११९।

है। मनोविज्ञान का आश्रय लेने के कारण ही उनके पात्रों के बौद्धिक एवं चारित्रिक दोनों ही प्रकार के गुण स्वयं ही प्रस्फुटित हुए हैं। वे उपन्यासकार के करों में कठपुतली न रहकर पूर्ण विकसित एवं पूर्ण मानव होकर सामने आए हैं। उनके हृदय और मस्तिष्क में द्वन्द्व सामने जीवन की समस्यायें और संघर्ष और इन सबके परिपार्श्व में मानव सुलभ भावनाओं से परिपूर्ण हृदय। अर्थात् उनके पात्र सत् असत् से संघर्ष करते हुए अथ से इति तक विकासमान रहते हैं।

आचार्य चतुरसेन जी ने अपने पात्रों के व्यक्तित्व के विकास में मनोविज्ञान का आश्रय तो लिया है। किंतु उन्होंने मानव मनोविज्ञान का सहज आश्रय ही लिया है किसी मनोविज्ञानाचार्य ( फ्रायड युंग आदि ) के सिद्धांतों का बलात् आरोपण नहीं किया है। उन्होंने अपने ऐतिहासिक पात्रों में भी यत्र तत्र मनोवैज्ञानिक अन्तर्द्वन्द्व दिखाते हुए भी उनके चरित्र को आधुनिक पात्रों की भाँति अधिक उलझने नहीं दिया है। उन्होंने पौराणिक पात्रों के व्यक्तित्व निर्माण में भी मनोविज्ञान को कहीं भी नहीं त्यागा है, जहाँ कहीं उन्होंने मनोविज्ञान का अंचल त्यागकर पौराणिकता या अलौकिकता को बलात् लादना चाहा है, वहीं उनका चरित्र चित्रण अस्वाभाविक हो गया है। आचार्य जी अपने अधिकांश ऐतिहासिक और सामाजिक पात्रों की जटिलताओं से भली-भाँति परिचित हैं इसीलिए वे उनके मनोवैज्ञानिक विश्लेषण में पूर्ण समर्थ रहे हैं। उनकी सूक्ष्म दृष्टि ने पात्रों के मानसिक संघर्षों और हृदय की गुम्फित ग्रंथियों को बड़े ही कौशल से सुलझाया है। 'वैशाली की नगरवधू' की अम्बपाली और सोमप्रभ 'सोमनाथ' की घोघना चौला भीमदेव महमूद गंग सर्वज्ञ सभी के व्यक्तित्व का निर्माण मनोवैज्ञानिक धरातल पर ही हुआ है।

अनुकूलता—

आचार्य जी के पात्रों की एक विशेषता और है कि वे कथानक के अनुकूल हैं। यदि ऐतिहासिक उपन्यासों में आधुनिक युग की वेषभूषा एवं विचारधारा वाले पात्र भर दिए जायेंगे तो निश्चित ही वे कथानक के प्रतिकूल ज्ञात होने लगेंगे जिससे विरोधाभास की स्थिति उत्पन्न होने का भय रहेगा। कथानक के अनुकूल पात्र न होने से वातावरण सृष्टि में भी व्यवधान पड़ जायेगा। इसी तरह से आचार्य जी ने कथानक के अनुकूल ही पात्रों का सृजन किया है। 'काल विशेष के परिचायक व्यक्तित्व प्रधान पात्र' कथानक के अनुकूल वातावरण की सृष्टि के लिए ही उपन्यास में लाए गए हैं। जैसे सुमाली प्रहस्त कुबेर,

मकम्पन कुम्भकरण मकराक्ष मय मार्तण्ड देवेन्द्र नहुष, इन्द्र सूर्पनखा यमजिह्वा मकरा बालि सुग्रीव आदि (वयं रक्षाम:) महाराज उदयन वर्षकार, योगरायण अम्बष्ठ काश्यप प्रातिपुत्र सिंह, आचार्य बहुलाश्व कलिंगसेना, मार्गमार्तण्ड जीवक कौमारभृत्य हर्षदेव बादरायण व्यास शालिभद्र सर्वजित् महावीर गौतमबुद्ध अजित केसकम्बली राजनन्दनी चन्द्रप्रभा जयराज चण्ड भद्रिक ( वैशाली की नगरवधू ) धरमत्र कामा महता कृष्णा स्वामी रमाबाई, अल्पतिन उस्मान अमजूनबीसी नन्दिदत्त चामुण्डराय चामुण्डराय विमलदेव शाह मसऊदबेग दुर्लभदेव अलबरूनी चौला चौलुक्य फतह मुहम्मद शोभना कंचनडडा देवचन्द ( सोमनाथ ) आदि पात्र इसी प्रकार के हैं।

आचार्य चतुरसेन जी के ऐतिहासिक उपन्यासों के चरित्रों में एक विशेषता और उल्लेखनीय है। उनके इन उपन्यासों में हमें चार प्रकार के चरित्र देख पड़ते हैं। प्रथम तो जो पूर्णत ऐतिहासिक हैं जैसे पृथ्वीराज गोरी ( पूर्णाहुति ) भीमदेव महमूद ( सोमनाथ ) शाहजहाँ औरंगजेब दारा आदि ( आलमगीर ) दूसरे जिनके नाम तो ऐतिहासिक हैं किंतु उनके कार्य *अधिकांशत* कल्पना प्रसूत हैं जैसे *बिम्बसार, प्रसेनजित उदयन दधिवाहन* वर्षकार ( नगरवधू ) तीसरे जो ऐतिहासिक नहीं हैं किंतु उनका निर्माण किसी जनश्रुति अथवा किंवदन्ती के आधार पर हुआ है। कभी-कभी किसी पुस्तक को प्रामाण्य मान लेने के कारण भी आचार्य जी ने ऐसे पात्रों का निर्माण किया है। जैसे 'सोमनाथ' उपन्यास में मुंशी के 'जय सोमनाथ' को प्रामाण्य मानने के कारण ही उन्होंने उसके ही कुछ कल्पित पात्रों के नामों को अपने उपन्यास में स्थान दिया है जैसे गंग सर्वज्ञ गगमराशि आदि। अम्बपाली ( नगरवधू ) का चरित्र एक किंवदन्ती पर आधारित है। चौथे प्रकार के वे चरित्र हैं जो पूर्णत काल्पनिक हैं और उपन्यासकार ने उन्हें ऐतिहासिक चरित्रों के मध्य ही स्वतन्त्र विकसित होने को छोड़ दिया है। जिससे वे ऐतिहासिक पात्रों में ही पूर्ण रूप से घुल मिल गए हैं। वास्तव में आचार्य जी ने इस वर्ग के पात्रों के निर्माण में सबसे अधिक परिश्रम किया है। इस प्रकार के पात्रों में हम सोमप्रभ एवं कुण्डनी ( नगरवधू ) देवस्वामी ( फतहमुहम्मद ) एवं शोभना ( सोमनाथ ) आदि को रख सकते हैं। आचार्य जी के यह चारों ही प्रकार चरित्र पूर्ण सजीव स्वाभाविक एवं मनोवैज्ञानिक हैं।

आचार्य चतुरसेन जी ने अपने पात्रों को अधिक से अधिक स्वाभाविक एवं सजीव बनाने के लिए ही यथार्थवादी शैली का उपयोग किया है। उन्होंने

टेढ़ी-आड़ी रेखाओं के द्वारा ही नहीं वरन् कार्य-कलापों कथोपकथनों एवं उनके बाह्य एवं अन्तर्द्वन्द्वों को चित्रित करके उनके सजीव व्यक्तित्व को मूर्तता एवं वास्तविकता प्रदान की है। यही कारण है उनके पात्र अत्यधिक जीवन्त एवं विश्वसनीय हैं। उनमें क्रियाशीलता एवं गति आदि से अंत तक बनी रहती है।

जैसा कि हम देख चुके हैं कि आचार्य जी के पात्रों में जितनी विविधता है उतनी सम्भवतः हिन्दी के किसी भी उपन्यासकार के पात्रों में नहीं है। उन्होंने जहाँ एक ओर पीड़ित पग-पग पर प्रताड़ित शोषित और दलित वर्ग की मूकता को मुखर किया है वहीं दूसरी ओर स्वार्थी अभिमानी सौजन्यविहीन आरामतलब विलासी राजाओं एवं नवाबों के चरित्रों को भी उरेहा है। उन्होंने कुछ आदर्शवादी पात्रों को भी सृष्टि की है। यह पात्र भी क्रियाशील एवं गतिवान् हैं। इनमें अपने आदर्शों के लिए प्राण दे देने की क्षमता है। ये वीर, साहसी और निर्भीक हैं अपने जातीय गौरव पर उन्हें अभिमान भी कम नहीं है और अपने इन्हीं गुणों के कारण ये पात्र अपने युग की प्रवृत्तियों को चरितार्थ करते हैं। वास्तव में ये पात्र सामन्तीय युग की सारी प्रवृत्तियों उसकी दुर्बलताओं और सबलताओं के प्रतिबिम्ब हैं। जैसा कि हम 'वर्गगत पात्रों' का विवेचन करते समय दिखलाते हैं कि आचार्य चतुरसेन जी ने अपने अधिकांश उपन्यासों में व्यक्तियों का चित्रण न करके वर्गों का चित्रण किया है जिससे हमारा आशय केवल मात्र इतना ही है कि उनके यह पात्र वर्ग विशेष की मनोवृत्ति के परिचायक हैं। उन्होंने राजा नवाब सामंत जमींदार, बोंदी विधवा अछूत आदि विभिन्न वर्गों में से जहाँ तक व्यक्ति का चित्रण किया है वहाँ उस वर्ग की सभी विशेषताएँ उसमें एकत्र कर दी गई हैं और उस एक व्यक्ति के रूप में आचार्य चतुरसेन जी को काफी सफलता प्राप्त हुई है। उदाहरण के लिए 'बोंदी' उपन्यास के बिसुन और अम्मा को हम ले सकते हैं।

चरित्र चित्रण के लिए आचार्य जी ने वर्णन एवं कथोपकथन दोनों का ही बड़ी कुशलता से उपयोग किया है। इन दोनों के समन्वय से उनके पात्रों का चित्रण बड़ा ही स्वाभाविक एवं सजीव बन पड़ा है। जिस प्रकार कुशल चित्रकार कतिपय रेखाओं से चित्र में सजीवता तथा व्यंजकता ला देता है उसी प्रकार आचार्य जी कुछ चुने हुए व्यंजक शब्दों के द्वारा पात्र विशेष को हमारे सामने खड़ा कर देते हैं। 'वैशाली के नगर' के कुमार और 'धर्मपुत्र' के नवाब

